## कर्तृतिलककरणम्

आचार्य निम्न श्लोक का उच्चारण कर यजमान के मस्तक पर रोली से तिलक करें—

आदित्या वसवो रुद्रा विश्वेदेवा मरुद्गणाः।
तिलकं ते प्रयच्छन्तु कामधर्मार्थसिद्धये॥

आचार्य निम्न श्लोक का उच्चारण कर तिलक के मध्य में अक्षत लगावें—

येऽक्षताः क्षतहन्तारो हन्तारोऽखिलवैरिणाम्।
ताँस्ते मूर्ध्नि प्रयच्छामि तेन ते शं सदा भवेत्॥

**कर्त्रेआशीर्वादमन्त्राः—ॐ स्वस्ति न इन्द्रो वृद्धश्रवाः स्वस्ति नः पूषा विश्ववेदाः। स्वस्ति नस्ताक्ष्यों अरिष्टनेमिः स्वस्ति नो बृहस्पतिर्दधातु॥ १॥ ॐ पुनस्त्वादित्या रुद्रा वसवः समिन्धतां पुनर्ब्रह्माणो वसुनीथ यज्ञैः। घृतेन त्वं तन्वं वर्धयस्व सत्याः सन्तु यजमानस्य कामाः॥ २॥ ॐ दीर्घायुस्त ओषधे खनिता यस्मै च त्वा खनाम्यहम्। अथो त्वं दीर्घायुर्भूत्वा शतवल्शा विरोहतात्॥ ३॥**

श्रीवर्चस्वमायुष्यमारोग्यमाविधाच्छोभमानं महीयते।
धनं धान्यं पशुं बहुपुत्रलाभं शतसंवत्सरं दीर्घमायुः॥ १॥
अपुत्राः पुत्रिणः सन्तु पुत्रिणः सन्तु पौत्रिणः।
निर्धनाः सधनाः सन्तु जीवन्तु शरदां शतम्॥ २॥
मन्त्रार्थाः सफलाः सन्तु पूर्णाः सन्तु मनोरथाः।
शत्रूणां बुद्धिनाशोऽस्तु मित्राणामुदयस्तव॥ ३॥

**कर्तृपत्न्या आशीर्वादमन्त्राः—ॐ यावती द्यावापृथिवी यावच्च सप्त सिन्धवो वितस्थिरे। तावन्तमिन्द्र ते ग्रहमूर्जा गृह्णाम्यक्षितं मयि गृह्णाम्यक्षितम्॥ १॥ ॐ श्रीश्च ते लक्ष्मीश्च पत्न्यावहोरात्रे पार्श्वे नक्षत्राणि रूपमश्विनौ व्यात्तम्। इष्णन्निषाणामुं म इषाण सर्वलोकं म इषाण॥ २॥**

आचार्य और ब्राह्मणों को भोजन करवाने के पश्चात् कर्ता अपनी धर्मपत्नी पुत्र-पौत्रों व पारिवारिकजनों और इष्टमित्रों के साथ जिस यज्ञ को उसने सम्पन्न किया हो उस यज्ञ के महाप्रसाद को प्रसन्नचित्त होकर ग्रहण करें।

॥ इति हवनविधिः॥

## द्वितीयः परिच्छेदः

## विविध प्रकार के कुण्डों के निर्माण की विधि

**चतुरस्त्रकुण्डनिर्माण**—चौबीस अङ्गुल का गज लेकर चारों तरफ (पूर्व, पश्चिम, दक्षिण और उत्तर) एक सा नाप द्वारा नापने से मय लेपन द्वारा चतुरस्त्र कुण्ड एक हाथ का बन जायेगा।




**योनिकुण्डनिर्माण**—चौबीस अङ्गुल का चतुरस्त्र बनाकर उस चतुरस्त्र में दक्षिणोत्तर आधे पर एक लम्बी रेखा दे। तदनन्तर पश्चिम भाग के आधे भाग का




दो हिस्सा पूर्व और पश्चिम की ओर करें। फिर उसके आधे में अर्थात् कोने से एक रेखा दे, जो टेढ़ी दूसरी कोने में जाकर मिले। इस तरह फिर दूसरे कोने से रेखा दे। इसी तरह दूसरे कोने में दे। इस प्रकार दोनों आधों में चार रेखा टेढ़ी होगी। फिर उस पूर्व निर्मित चतुरस्त्र के ठीक पूर्व दिशा की तरफ के मध्य से पाँच अङ्गुल, एक यव और दो यूका बढ़ा दें। फिर चतुरस्त्र के किये हुए ठीक मध्य से अर्थात् दक्षिण दिशा से सटी एक रेखा टेढ़ी दे, जो पूर्व के ठीक मध्य में बढ़ी हुई पाँच अङ्गुल एक यव और यूका वाली रेखा के ऊपरी हिस्से में मिल जाय।

इसी प्रकार उत्तर दिशा से एक रेखा दे। अर्थात्—दक्षिणोत्तर रेखा बढ़े हुए पाँच अङ्गुल, एक यव और दो यूका की रेखा में मिला दे। तदनन्तर नीचे प्रकाल को दक्षिण की तरफ और उत्तर की तरफ बने हुए दोनों हिस्सों के ठीक मध्य से अर्थात्—अलग-अलग घुमाकर पश्चिम भाग के ठीक मध्य की तरफ मिला दे। इसी तरह उत्तर की तरफ से प्रकाल द्वारा रेखा पश्चिम दिशा के ठीक मध्य में मिलाने से योनि कुण्ड बन जाता है।

**अर्धचन्द्रकुण्डनिर्माण**—चौबीस अंगुल का चतुरस्र बनाकर उस चतुरस्र के पूर्व दिशा से अढ़ाई अंगुल हटाकर (पञ्चकुण्डी पक्ष में उत्तर दिशा के ठीक मध्य की तरफ से अढ़ाई अंगुल हटाकर) दक्षिणोत्तर एक रेखा लम्बी दे।




उसी रेखा के मध्य से उन्नीस अंगुल, एक यव, एक यूका, पाँच लिक्षा और सात बालाग्र (१९ अंगुल, १ यव, १ यूका, ५ लिक्षा, ७ बालाग्र) प्रकाल से नाप कर अर्थात् साढ़े उन्नीस अंगुल को प्रकाल से नाप कर, टेढ़ी रेखा देने से अर्धचन्द्र कुण्ड बन जाता है।

**त्रिकोणकुण्डनिर्माण**—चौबीस अंगुल के चतुरस्र के बाहर पश्चिम की तरफ से वायव्यकोण और नैर्ऋत्यकोण की तरफ छः छः अंगुल और बढ़ा दें। अर्थात् छः अंगुल वायव्यकोण में और छः अंगुल नैर्ऋत्यकोण में बढ़ा दें। तदनन्तर निर्मित उस चतुरस्र के ठीक पूर्वदिशा के मध्य से आठ अंगुल लम्बी सीधी रेखा पूर्वदिशा की तरफ बढ़ा दें। फिर वायव्य-कोण में बढ़ी हुई रेखा के अन्तिम हिस्से से एक रेखा टेढ़ी दे, जो पूर्वदिशा में बढ़ी हुई रेखा में मिले। उसी प्रकार नैर्ऋत्यकोण से रेखा देने से त्रिकोण कुण्ड बन जाता है।






**वृत्तकुण्डनिर्माण**-चौबीस अंगुल के चतुरस्त्र के ठीक मध्य से साढ़े तेरह अंगुल (तेरह अंगुल, चार यव, दो यूका, पाँच लिक्षा और तीन बालाग्र) का प्रकाल लेकर गोलाकार घुमाने से वृत्तकुण्ड बन जाता है।

**विषमषडस्त्रकुण्डनिर्माण**—चौबीस अंगुल का चतुरस्त्र बनाकर उस चतुरस्त्र के ऊपर अठारह अंगुल और दो यव का एक गोलाकार वृत्त बनाकर उस वृत्त में छः निशान बराबर-बराबर के लगा दे। तदनन्तर उन निशानों पर रेखा देने से विषम षडस्त्र कुण्ड बन जाता है।



**समषडस्त्रकुण्डनिर्माण**—चौबीस अंगुल का चतुरस्त्र बनाकर उस चतुरस्त्र के ऊपर १४ अंगुल, ७ यव और २ यूका का एक गोलवृत्त बना दे। तदनन्तर उस वृत्त में बराबर के छः चिह्न कर देने से समषडस्त्रकुण्ड बन जाता है। स्पष्टीकरण यह है कि—उत्तर दिशा से टेढ़ी रेखा मुख पर मिला दे, मुख से एक रेखा दक्षांस में मिला दे। दक्षांश से एक रेखा दक्षिण दिशा में दे। दक्षिण दिशा से एक रेखा टेढ़ी पुच्छ में दे। पुच्छ से एक रेखा वामश्रोणी में दे। वामश्रोणी से एक रेखा और दिशा में मिला दे।



**पद्मकुण्डनिर्माण**—चौबीस अंगुल का चतुरस्त्र बनाकर उस चतुरस्त्र के ठीक मध्य से एक गोलाकार प्रकाल द्वारा तीन अंगुल का वृत्त बनावे। तदनन्तर छः अंगुल का गोलाकार दूसरा वृत्त उसी के ऊपर बनावे। फिर नौ अंगुल का वृत्त गोलाकार तीसरा और बारह अंगुल का गोलाकार वृत्त चौथा उसी पर बनाने पर चौदह अंगुल, सात यव और तीन यूका अर्थात् साढ़े चौदह अंगुल का वृत्त गोल पाँचवा उसी पर बना दे। तदनन्तर दो वृत्त को छोड़कर अर्थात् प्रारम्भ के दो वृत्त तीन और छः को छोड़कर पश्चिम, दक्षिण ओर उत्तर दिशा में एक-एक चिह्न करे। फिर नैऋत्य, वायव्य, ईशान और अग्निकोण में एक-एक चिह्न करे। इस तरह आठ चिह्न वृत्त में हुए—ऐसा निश्चय हो जाने पर उन दिशा और विदिशाओं के मध्य-मध्य में पुनः एक चिह्न दे। ये चिह्न सोलह बराबर-बराबर के होंगे। इस तरह सोलह चिह्न (रेखा) हो जाने पर उत्तर दिशा से एक चिह्न (रेखा) को छोड़ता हुआ पद्माकार रेखा देने से पद्म कुण्ड का निर्माण हो जाता है।




**विषमअष्टास्त्रकुण्डनिर्माण**—चौबीस अंगुल के चतुरस्त्र के ठीक मध्य से अठारह अंगुल, पाँच यव और एक यूका अर्थात् साढ़े अठ्ठारह अंगुल का एक गोलाकार वृत्त बनाकर उस निर्मित गोलाकार वृत्त में सोलह चिह्न एक बराबर करे। तदनन्तर दिशा और विदिशा के मध्य की रेखा से (अर्थात् दिशाओं की ओर विदिशाओं की रेखाओं को छोड़कर) बनाने से विषम अष्टास्त्र कुण्ड बन जाता है।



**समअष्टास्रकुण्डनिर्माण**—चौबीस अंगुल का चतुरस्र बनाकर उस चतुरस्र पर चौदह अंगुल, दो यव और तीन यूका का गोलाकार एक वृत्त बनाकर उसमें बराबर बराबर के आठ चिह्न कर दे। यह ध्यान रखना अति आवश्यक है कि—ये चिह्न दिशा और विदिशा में नहीं होने चाहिये। यदि ये चिह्न दिशा और विदिशा




में पड़े तो कुण्ड निर्माण में विघ्न आ सकता है। एक रेखा टेढ़ी (क) उसका क्रम यह है—मुख से प्रारम्भ कर वामांश में मिलावे। (ख) वामांश से सीधी रेखा प्रारम्भ कर वामपार्श्व में मिला दे। (ग) वामपार्श्व से एक टेढ़ी रेखा प्रारम्भ कर वामश्रोणी में मिला दे। (घ) वामश्रोणी से एक सीधी रेखा पुच्छ में मिला दे। (ङ) पुच्छ से एक टेढ़ी रेखा दक्षश्रोणी में मिला दे। (च) दक्षश्रोणी से एक सीधी रेखा दक्षपार्श्व में मिला दे। (छ) दक्षपार्श्व से एक टेढ़ी रेखा दक्षांश में मिला दे। (ज) दक्षांश से एक सीधी रेखा सीधी मुख में मिला दे। इस तरह आठ चिह्न वाला सम अष्टास्र कुण्ड बन जाता है।

---

# शतमुखकुण्डनिर्माण



शतमुख में अर्थात् सौ हाथ के समचतुरस्र मण्डप के तीन भाग पूर्व, पश्चिम, दक्षिण और उत्तर दिशा से करे। फी भाग (हिस्सा) तैतीस हाथ, आठ अंगुल करे। इस तरह हो जाने पर मण्डप के मध्य नवमांश में दक्षिणोत्तर लम्बी तैतीस हाथ आठ अंगुल की चार रेखा बराबर की दे। प्रत्येक रेखा में पाँच-पाँच कुण्ड निर्मित होंगे। प्रत्येक कुण्ड का अन्तराल (मध्य) साढ़े चार हाथ, सात अंगुल होगा। अर्थात् एक कुण्ड के बन जाने के बाद दूसरा कुण्ड साढ़े चार हाथ, सात अंगुल जमीन छोड़कर बनेगा। इस तरह चार दक्षिणोत्तर लम्बी रेखा में सब बीस कुण्ड बनेंगे। उन रेखाओं का अन्तराल सात हाथ आठ अंगुल का ही होगा।

सारांश यह है कि—एक रेखा दक्षिणोत्तर लम्बी देने पर दूसरी रेखा देते समय सात हाथ, आठ अंगुल होगा। सारांश यह भी है कि—एक रेखा दक्षिणोत्तर लम्बी देने पर दूसरी रेखा देते समय सात हाथ, आठ अंगुल जमीन छोड़कर रेखा दे। इस तरह तीन और चार रेखा में व्यवस्था कर लेनी चाहिये। अब बचे हुए अस्सी कुण्डों का अवशिष्ट आठ नवमांशों में विभक्त करे। उसका प्रकार यह है कि—प्रत्येक नवमांश में दो-दो कुण्ड बनेंगे। इस तरह आठ नवमांशों में कुल सोलह कुण्ड हुए। फिर उन्हीं आठ नवमांशों में क्रम से दिशा और विदिशा में आठ-आठ कुण्ड बन जाने से सौ कुण्डों का निर्माण सुगमतया से हो जायगा।

---

# सर्वतोभद्रचक्रम्



आचार्य—एक काष्ठ के पीढ़े पर सफेद वस्त्र बिछाकर लाल, हरे, पीले रंग से अक्षतों को रँगें। फिर उपरोक्त चित्र के अनुसार उनका उपयोग करें। जिस स्थान पर सादा दिया गया है, उस स्थान पर बिना रँगे हुए अक्षत का उपयोग करें। अष्टदल कमल बिना रँगे हुए अक्षत को बिछाकर उसी पर अक्षत अथवा रोली से लाल रंग का कमल बनावें। चक्र के बाहर चारो ओर लाल, काले और श्वेत अक्षत से लाइन बना दें।

# एकलिङ्गतोभद्रचक्रम्




आचार्य—एक काष्ठ के पीढ़े पर सफेद वस्त्र बिछाकर तेरह खड़ी लाइनें, तेरह आड़ी लाइनों से कुल १९४ चौकोर खानों का निर्माण करें। इसमें लाल रंग के खाने में मसूर की दाल, हरे रंग के खाने में हरा मूँग, पीले रंग के खाने में चने की दाल, सफेद रंग के खाने में अक्षत और काले रंग के खाने में उड़द की दाल भरकर एकलिङ्गतोभद्र का निर्माण करें।

# चतुर्लिंगतोभद्रचक्रम्



उक्त च लैङ्गे आनन्दरामायणे मण्डलसंग्रहे च— रेखास्त्वष्टादश प्रोक्ताश्चतुर्लिङ्ग-समुद्भवे। कोणेन्दुस्त्रिपदः श्वेतस्त्रिपदैः कृष्णमेखलाः ॥ १ ॥ वल्ली सप्तपदा नीला भद्रं रक्तं चतुष्पदम्। भद्रपार्श्वे महारुद्रं कृष्णमष्टादशैः पदैः ॥ २ ॥ शिवस्य पर्श्वतो वापीं कुर्यात् पञ्च पदां सिताम्। पदमेकं तथा पीतं भद्रवाप्योऽस्तु मध्यतः ॥ ३ ॥ शिरसि शृंखलायाश्च कुर्यात् पीतं पदत्रयम्। लिङ्गानां स्कन्धतः कोष्ठा विंशती रक्तवर्णकाः ॥ ४ ॥ परिधिः पीतवर्णैस्तु पदैः षोडशभिः स्मृतः पदैस्तु नवभिः पश्चाद् रक्तं पद्मं सकर्णिकम् ॥ ५ ॥

# अष्टलिंगतोभद्रचक्रम्



उक्तं व्रतराजे कौमुद्यां रामायणे च— चतुर्विंशतिरालेख्या रेखाः प्राग्दक्षिणायताः। कोणेषु शृंखलाः पंच पदावल्ल्यश्च पार्श्वतः ॥ १ ॥ पदैर्नवभिरालेख्याश्चतुर्भिर्लघु शृंखलाः। लघुवल्ल्यः पदैः षड्भिस्ततोऽष्टादशभिः पदैः॥ २ ॥ कृत्वा लिङ्गानिवाप्यः स्युस्त्रयोदशभिरन्तरा। ततो वीथिद्वयेनैव पीठं कुर्याद् विचक्षणः॥ ३ ॥ तस्य पादाः पञ्च पदा द्वाराण्यपि तथैव च। एकाशीति पदं मध्ये पद्मं स्वस्तिकमिष्यते ॥ ४ ॥ कोणेषु शृंखलाः कार्याः पदैस्त्रिभिरतः परम्। पदैश्चतुर्भिर्दिक्षु स्युः भद्राण्येषां समन्ततः ॥ ५ ॥ एकादश पदा वल्ल्यौर्मध्येऽष्ट दलमालिखेत्। पद्मं नव पदं ह्येवं लिङ्गतोभद्रमुच्यते ॥ ६ ॥ शृंखलाः कृष्णचूर्णेन वल्लीर्नीलेन पूरयेत्। रक्तेन शृंखला लघ्वीर्वल्लीं पीतेन पूरयेत् ॥ ७ ॥ लिङ्गनि कृष्णवर्णानि श्वेतेनाप्यथ वापिकाः। पीठं स पादं श्वेतेन पीतेन द्वारपूरणम् ॥ ८ ॥ मध्ये स्युः शृंखला रक्ता वल्लीर्नीलेन पूरयेत्। भद्राणि पीतवर्णानि पीता पंकजकर्णिका ॥ ९ ॥ दलानि श्वेतवर्णानि यद्वा चित्राणि कल्पयेत्। तिस्रो रेखा बहिः कार्याःसिता रक्ताऽसिताःक्रमात् ॥ १० ॥

# हरिहरात्मकमण्डलचक्रम्



उक्त च मण्डल संग्रहे—त्रिचत्वाशिंती रेखाः प्रागुदीचीः करोत्यथ। खण्डेन्दुस्त्रिपदः कोणे श्रृंखला सप्तभिः पदैः॥ १॥ लिङ्गं स्यात् तत्र ईशस्य अष्टाविंशतिभिः पदैः। लिङ्गस्य पार्श्वतो वापी वाप्या लिङ्गं ततः परम्॥ २॥ एवं वाप्यश्चतस्त्रः स्युर्लिङ्गानां मध्यतस्त्रिकम्। मध्ये स्यात् सर्वतोभद्रं सत्व-रज-तमोवृतम्॥ ३॥ श्रृंखला पिंगला वाप्या ऊर्ध्वं पीतेन पूरयेत्। वापी पीतान्तराले तु रक्तवर्णेन पूरयेत्॥ ४॥ एवं द्वादशभिर्लिङ्गैः स्याद् हरिहरमण्डलम्। वैष्णवे च तथा शैवे व्रते कुर्यात् सुशोभनम्॥ ५॥

# योगिनीचक्रम्




इस योगिनी चक्र में लाल खानों में लाल चावल और पीले खाने में पीला चावल ही भरना चाहिये। जिस स्थान पर एक-दो-तीन अंक लिखे हैं, वहाँ पर अंक नहीं लिखे जाते हैं। अंक लिखने का एकमात्र प्रयोजन यह है कि उस खाने में ही योगिनीदेवी का पूजन होता है। जिस खाने में कोई अंक नहीं लिखा है, वह खाना खाली रहेगा, उसमें किसी भी प्रकार की पूजा नहीं होती है। जिस खाने में जो अंक लिखा है उस खाने में उसी अंक की योगिनी का आवाहन उसी क्रम से करना चाहिये।

# क्षेत्रपालचक्रम्



पू०
द०
प०
उ०
४४
४१
४५
४८
४६
४७
२
७
३
६
४
५
८
१३
९
१२
१०
११
३८
४३
३९
४२
४०
४१
१
१४
१९
१५
१८
१६
१७
३२
३७
३३
३६
३४
३५
२६
३१
२७
३०
२८
२९
२०
२५
२१
२४
२२
२३

# वारुणमण्डलचक्रम्










आचार्य वारुणमण्डल चक्र का निर्माण करने के लिए एक चौकी या लकड़ी के पीढ़े पर सफेद वस्त्र बिछाकर नौ खड़ी रेखा, नौ आड़ी रेखा का निर्माण कर मात्र चौसठ खानों का निर्माण करें। इन खानों में लाल रंग की जगह मसूर की दाल, हरे रंग की जगह हरा मूँग, पीले रंग की जगह चने की दाल और सफेद रंग की जगह अक्षत तथा काले रंग की जगह उड़द की दाल भरकर वारुण मण्डल चक्र का मण्डल का निर्माण करें।

# कामनापरक कुण्डों का निर्माण

**१. चतुरस्त्रकुण्ड**—शान्ति, विजय लक्ष्मी सिद्धि, स्तंभन कार्य के लिए बनवाना चाहिये। **२. अर्धचन्द्रकुण्ड**—वशीकरण, प्रजा वृद्धि, संताप, शान्तिकामना, मंगलकामना और मारणकामना के लिए बनवाना चाहिये। **३. त्रिकोणकुण्ड**—आकर्षण, शत्रुनाश और द्वेष कामना के लिए बनवाना चाहिये। **४. षट्कोणकुण्ड**—मारण, स्तंभन और उच्चाटन कार्य के लिए बनवाना चाहिये। **५. वृत्तकुण्ड**—अभिचार, सुख-संपत्ति, मंगलकामना, और शान्तिकामना के लिए बनवाना चाहिये। **६. पद्मकुण्ड**—मानसिद्धि, धन कामना, आरोग्यकामना, वृष्टिकामना प्रजनन, पौष्टि कार्य तथा सब कामनाओं के लिए बनवावे। **७. योनिकुण्ड**—पुत्र, ऐश्वर्य और आकर्षण कामना के लिए बनवावे। **८. अष्टास्त्रकुण्ड**—मुक्तिकामना, शुभकामना और सिद्धिकामना के लिए बनवावे। **९. पञ्चास्त्रकुण्ड**—भूत-प्रेतादि को हटाने के लिए बनवाना चाहिये। **१०. सप्तास्त्रकुण्ड**—अभिचार के हटाने के लिए होता है। **११. आचार्य कुण्ड**—सम्पत्ति और ऐश्वर्य को देने वाला होता है। **१२. पद्मकुण्ड**—सब कामना के लिए बनवा सकते हैं।

**महत्त्वपूर्ण कुण्डों के विषय में नित्यषोडशिकार्णवतन्त्र का मत**—१. योनिकुण्ड से बोलने में चपलता और आकृति उत्तम होती है। २. वर्तुल से लक्ष्मी प्राप्ति होती है। ३. अर्धचन्द्र कुण्ड से उपरोक्त तीनों बातें मिलती हैं। ४. षडस्त्र और त्रिकोण कुण्ड से खेचरत्व की प्राप्ति होती है। ५. चतुरस्त्र से शान्ति, लक्ष्मी, पुष्टि और आरोग्यता की प्राप्त होती है। ६. पद्मकुण्ड से सब प्रकार की सम्पत्ति शीघ्र मिलती है। ७. अष्टकोण कुण्ड से अच्छा फल प्राप्त होता है।

**कुण्डों की मेखला**—बारह अंगुल मेखलापक्ष में योनि की ऊँचाई पन्द्रह अंगुल और चौड़ाई तेरह अंगुल की होगी। **कुण्डकारिका के मतानुसार**—१. मेखला कुण्ड के बाहर बनेगी कुण्ड के भीतर नहीं। २. कुण्ड के चारो तरफ पृथ्वी को छोड़कर बाहर-बाहर मेखला बनेंगी। ३. नव अंगुल ऊँची, तीन अंगुल ऊँची और विस्तार-चार अंगुल, तीन अंगुल और दो अंगुल अलग होगा। ४: कुण्डोदधि-मेखला कण्ठ के बाहर रहती है।

**नाभिविषये विशेषविचार**—१. कुण्ड कौमुदी और कुण्ड रामवाजपेयी मत से पद्म कुण्ड के छोड़कर बाकी के कुण्डों में कुण्ड के आकार की या पद्माकार नाभि बनावे। कुण्डकौमुदी के अनुसार—नाभि दो अंगुल ऊँची और चार अंगुल चौड़ी होती है। **कुण्डकारिका**—चार अंगुल चौड़ी, दो अंगुल ऊँची नाभि होती है। नाभि ठीक कुण्ड के मध्य में रहती है। नाभि पक्षकुण्ड में नाभि छः अंगुल लम्बी और उतनी ही ऊँची होती है और वर्तुल होती है। उसके चारो तरफ केसर लगते हैं।

**योनि एवं कुण्डों पर आवश्यक विचार**—१. योनि के न रहने से यजमान की स्त्री और किसी के मत से पुत्र का मरण होता है। २. कुण्ड के बन जाने पर मण्डप के चौतरे के ऊपर लम्बालम्ब आ जाने पर योनि बनाना चाहिये। ३. योनि के एक दम ऊपर आ जाने पर मध्य में कुछ ऊँची रखे। प्रयोग सारमत से मध्य में निम्न हो। क्योंकि मध्य में उच्चता रखने पर योनि के एक दम आगे जो छिद्र रहेगा, उससे आज्य का जाना असम्भव होगा। यह कोटिहोमकार का मत है। ४. योनि के ऊपर चारो तरफ परिधि पर मेखला एक अंगुल या दो अंगुल की रखे। ५. कुण्ड की मेखला के पश्चिमदिशा से या दक्षिण के ठीक मध्य से योनि बनाना चाहिए। ६. रामवाजपेयी मत से—पुरुष का पाँचवां अंश (भाग) कर (हाथ) होता है। ७. कात्यायन मत से—एड़ी और बाहुओं को ऊपर दीवाल के सहारे उठाकर या बिना एड़ी उठाए खड़े होकर नाप करावे। उसका जो पाँचवां अंश हो। उसे हस्त को कुण्ड और मण्डप के कार्य में लेवे। यह पक्ष श्येनादि चिति मात्र विषय परक है। अन्य ग्रन्थकारों ने भी अपनी यही स्वीकृति दी है। ८. कुण्ड कार्य में मध्यङ्गुल और देहांगुल का ग्रहण करे। पंचरात्र मत से वैकल्पिक है। ९. द्विमुख, त्रिमुख, चतुर्मुख, पंचमुख, षष्ठमुख में दो कुण्ड होंगे दक्षिणोत्तर। १०. इसमें आचार्य कुण्ड दक्षिण दिशावाला होगा। ११. एक मुख में आच्चार्य कुण्ड मध्य का होगा। पाँच कुण्डी में ईशान का, सात कुण्डी में ईशान और पूर्व का होगा। १२. शतमुख में नैर्ऋत्य का होगा। १३. नवग्रह में सूर्य प्रधान होने से आचार्य कुण्ड सूर्य का ही होगा। १३. दस मुख में आचार्य कुण्ड नैर्ऋत्य का ही होगा।

**विविध कामनाओं के लिए कुण्डनिर्माण प्रकार**—जय पृच्छाधिकार का मत है—शान्ति कामना के लिए उत्तर दिशा में कुण्ड, स्तम्भन कामना के लिए पूर्व दिशा में, मारण कामना के लिए दक्षिण दिशा में, वशीकरण कामना के लिए पश्चिम दिशा में, विविध कामनाओं के लिए अग्निकोण में, विद्वेष कामना के लिए नैर्ऋत्य कोण में, उच्चाटन कामना के लिए वायव्य कोण में, अनेक कार्यों की सिद्धि के लिए ईशान कोण में कुण्ड बनवाना चाहिए।

**सिद्धान्त शेखर मत से**—स्तम्भन कार्य के लिए पूर्व दिशा में चतुरस्त्र कुण्ड, ऐश्वर्य के लिए अग्निकोण में योनि कुण्ड, मारण कार्य के लिए अर्धचन्द्र कुण्ड पश्चिम दिशा में और द्वेष कामना के लिए नैर्ऋत्य कोण में त्रिकोण कुण्ड, शान्ति कामना के लिए पश्चिम दिशा में वृत्त कुण्ड, उच्चाटन कार्य के लिए वायव्यकोण में षडस्त्र कुण्ड, पौष्टिक कार्य के लिए उत्तर दिशा में पद्मकुण्ड और मुक्ति कामना के लिए अष्टास्त्र कुण्ड बनवाना चाहिए।

---

## यज्ञमण्डपविषये विशेषविचारः

**मण्डप की आवश्यकता**—समस्त विघ्नों के विनाश के लिए और समस्त प्राणियों की चित्तशुद्धि के लिए विवाह, उत्सव और यज्ञ में बुद्धिमान् पुरुषों को मण्डप का निर्माण अवश्य करवाना चाहिए।

**यज्ञमण्डप के नाम**—पुष्पक, पुष्पभद्र, सुव्रत, अमृतनन्दन, कौशल्य, विजय, बुद्धि संकीर्ण, गजभद्र, जयावह, श्रीवत्स, वास्तुकीर्त्ति, श्रुतिञ्जय, यज्ञभद्र, विशाल, सुश्लिष्ट, शत्रुमर्दन, भगपञ्च, नन्दन, मानव, मानभद्रक, सुग्रीव, हरित्, कर्णिकार, शतार्धिक, सिंह, श्यामभद्र और सुभद्र ये यज्ञमण्डप के नाम मत्स्यपुराण के अनुसार वर्णित किये गये हैं।

**यज्ञमण्डप के सोलह स्तम्भों के नाम**—शुभद, विजय, कृष्ण, श्रीमान्, मंगल, गुरु, जय, धनद, कल्याणी, शुभ, शान्त, मनोहर, ऋद्धि, सिद्धि, विचित्र और दिव्यरूप—ये यज्ञमण्डप के सोलह स्तम्भों के नाम कहे गये हैं।

**यज्ञमण्डप के सोलह स्तम्भों के देवता**—ब्रह्मा, विष्णु, रुद्र, इन्द्र, सूर्य, गणेश, यम, सर्प (नाग), सेनानी (स्कन्द), पृषदश्व (वायु), चन्द्रमा, प्रचेता, अष्ट वसु, धनद (कुबेर), बृहस्पति और विश्वकर्मा—ये यज्ञमण्डप के सोलह स्तम्भों के देवता कहे गये हैं।

**यज्ञमण्डप में ध्वजा की आवश्यकता**—हयशीर्ष पञ्चरात्र के अनुसार ध्वजा से विहीन देवालय को सुरालय ही समझना चाहिए, क्योंकि ध्वज से रहित मण्डप व्यर्थ हो जाते हैं। विद्वानों के द्वारा पूजा, होम, जप आदि जो कुछ वहाँ होता है, वहाँ सब कुछ व्यर्थ हो जाता है। ध्वज के बिना देवमन्दिर और यज्ञमण्डप पूर्णतः नष्ट हो जाते हैं। जब मण्डप में अग्नि के तुल्य चमकने वाले देवताओं के ध्वज नहीं होते हैं, तो वह यज्ञ पूर्णतः विनष्ट हो जाता है। जिस प्रकार से सूर्य की किरणों से अन्धकार पलायित हो जाता है, उसी प्रकार यज्ञमण्डप के ध्वजों से सभी आपत्तियाँ स्वयं विनष्ट हो जाती हैं।

**ध्वजाओं के देवता**—कुमुद, कुमुदाक्ष, पुण्डरीक, वामन, शंकुकर्ण, सर्वनेत्र, सुमुख व सुप्रतिष्ठित ये आठ ध्वजाओं के देवता हैं और ये सभी क्रमशः पूज्यनीय हैं।

**ध्वज की प्रदक्षिणा का फल**—ध्वज के जितने तन्तु रहते हैं, उतने हजार वर्षों तक ध्वज (मन्दिर) का कर्ता स्वर्गलोक में पूजित होता है। प्राणी ध्वज की जितने पैर प्रदक्षिणा करता है, उतने हजार वर्षों तक उत्तम भोग भोगने वाला निर्माता को फल प्राप्त होता है।

**यज्ञमण्डप में तोरण द्वार से लाभ**—यज्ञमण्डप में देवता तोरण रूप में विघ्नों के निवारण के लिए और यज्ञ की रक्षा के लिए रहते हैं। वे यज्ञ में सभी विघ्नों का विनाश करते हुए यज्ञ की रक्षा करते हैं।

## मण्डपपूजनमन्त्राः

सङ्कल्पः—कर्ता दक्षिणहस्ते जलाऽक्षत-द्रव्यं चादाय, सङ्कल्पं कुर्यात्—देशकालौ संकीर्त्य, अमुकगोत्रः अमुकशर्माहं ( वर्माऽहं, गुप्तोऽहं, दासोऽहं ) सपत्नीकोऽहं अमुकयागाङ्गभूतं मण्डपदेवानां स्थापनं पूजनं करिष्ये।

किसी भी यज्ञादि में मण्डपपूजन होना अति आवश्यक है, इसलिए आचार्य निम्न मन्त्रों का उच्चारण कराते हुए कर्ता से मण्डपपूजन करावें—

प्रथम-ब्रह्मा—ॐ ब्रह्म जज्ञानं प्रथमं पुरस्ताद्वि सीमतः सुरुचो वेन आवः। स बुध्न्या उपमा अस्य विष्ठाः सतश्च योनिमसतश्च विवः॥

ॐ ऊद्ध्र्व ऽऊषुण ऽऊतये तिष्ठा देवो न सविता॥ ऊद्ध्र्वो व्वाजस्य सनिता यदञ्जिभिर्व्वाघद्भिर्व्विह्वयामहे॥ ॐ आयङ्गौः पृश्निरक्क्रमोद-सदन्मातरं पुरः॥ पितरञ्च प्रयन्त्स्वः॥ ॐ यतोयतः समीहसे ततो नो ऽअभयं कुरु॥ शन्नः कुरु प्रजाब्भ्योऽभयं नः पशुब्भ्यः॥

द्वितीय-विष्णु—ॐ इदं विष्णुर्विचक्रमे त्रेधा निदधे पदम्। समूढमस्य पाठं॰सुरे स्वाहा॥ ॐ ऊद्ध्र्व ऽऊषु ण॰॥ ॐ आयङ्गौः॰॥ ॐ यतोयतः॰॥

तृतीय-रुद्र—ॐ नमस्ते रुद्र मन्यव उतो त इषवे नमः। बाहुभ्यामुत ते नमः॥ ॐ ऊद्ध्र्व ऽऊषु ण॰॥ ॐ आयङ्गौः॰॥ ॐ यतोयतः॰॥

चतुर्थ-इन्द्र—ॐ त्रातारमिन्द्रमवितारमिन्द्रठं॰ हवे हवे सुहवठं॰ शूरमिन्द्रम्। ह्वयामि शक्रं पुरुहूतमिन्द्रठं॰ स्वस्ति नो मघवा धात्विन्द्रः॥ ॐ ऊद्ध्र्व ऽऊषु ण॰॥ ॐ आयङ्गौः॰॥ ॐ यतोयतः॰॥

पञ्चम्-सूर्य—ॐ आ कृष्णेन रजसा वर्तमानो निवेश-यन्नमृतं मर्त्यं च। हिरण्ययेन सविता रथेनादेवो याति भुवनानि पश्यन्॥ ॐ ऊद्ध्र्व ऽऊषु ण॰॥ ॐ आयङ्गौः॰॥ ॐ यतोयतः॰॥

षष्ठम्-गणेश—ॐ गणानां त्वा गणपतिठं॰ हवामहे प्रियाणां त्वा प्रियपतिठं॰ हवामहे निधीनां त्वा निधिपतिठं॰ हवामहे वसो मम। आहमजानि गर्भधमा त्वमजासि गर्भधम्॥ ॐ ऊद्ध्र्व ऽऊषु ण॰॥ ॐ आयङ्गौः॰॥ ॐ यतोयतः॰॥

सप्तम्-यम—ॐ यमाय त्वा मखाय त्वा सूर्यस्य त्वा तपसे। देवस्त्वा सविता मध्वानक्तु। पृथिव्याः सठं॰ स्पृशस्पाहि। अर्चिरसि शोचिरसि तपोऽसि॥ ॐ ऊद्ध्र्व ऽऊषु ण॰॥ ॐ आयङ्गौः॰॥ ॐ यतोयतः॰॥

अष्टम्-सर्प—नमोऽस्तु सर्पेभ्यो ये के च पृथिवीमनु। ये अन्तरिक्षे ये दिवि तेभ्यः सर्पेभ्यो नमः॥ ॐ ऊद्ध्र्व ऽऊषु ण०॥ ॐ आयङ्गौः०॥ ॐ यतोयतः०॥

नवम्-स्कन्द—ॐ यदक्रन्दः प्रथमं जायमान उद्यन्त् समुद्रादुत वा पुरीषात्। श्येनस्य पक्षा हरिणस्य बाहू उपस्तुत्यं महि जातं ते अर्वन्॥ ॐ ऊद्ध्र्व ऽऊषु ण०॥ ॐ आयङ्गौः०॥ ॐ यतोयतः०॥

दशम-वायु—ॐ वायो ये ते सहस्त्रिणो रथासस्तेभिरागहि। नियुत्वान्सोमपीतये॥ ॐ ऊद्ध्र्व ऽऊषु ण०॥ ॐ आयङ्गौः०॥ ॐ यतोयतः०॥

एकादश-चन्द्र—ॐ आप्यायस्व समेतु ते विश्वतः सोम वृष्ण्यम्। भवा वाजस्य सङ्गथे॥ ॐ ऊद्ध्र्व ऽऊषु ण०॥ ॐ आयङ्गौः०॥ ॐ यतोयतः०॥

द्वादश-वरुण—ॐ इमं मे वरुण श्रुधी हवमद्या च मृडय। त्वामवस्युराचके॥ ॐ ऊद्ध्र्व ऽऊषु ण०॥ ॐ आयङ्गौः०॥ ॐ यतोयतः०॥

त्रयोदश-अष्टवसु—ॐ वसुभ्यस्त्वा रुद्रेभ्यस्त्वाऽऽदित्येभ्यस्त्वा सञ्ज्ञानाथां द्यावापृथिवी मित्रावरुणौ त्वा वृष्ट्यावताम्। वयन्तु वयोऽक्तर्ठ० रिहाणा मरुतां पृषतीर्गच्छ वशापृश्निर्भूत्वा दिवं गच्छ ततो नो वृष्टिमावह। चक्षुष्पा अग्नेऽसि चक्षुर्मे पाहि॥ ॐ ऊद्ध्र्व ऽऊषु ण०॥ ॐ आयङ्गौः०॥ ॐ यतोयतः०॥

चतुर्दश-कुबेर—ॐ सोमो धेनुर्ठ० सोमो अर्वन्तमाशुर्ठ० सोमो वीरं कर्मण्यं ददाति। सादन्यं विदथ्यर्ठ० सभेयं पितृश्रवणं यो ददाशदस्मै॥ ॐ ऊद्ध्र्व ऽऊषु ण०॥ ॐ आयङ्गौः०॥ ॐ यतोयतः०॥

पञ्चदश-बृहस्पति—ॐ बृहस्पते अति यदर्यो अर्हाद्द्युमद्विभाति क्रतुमज्जनेषु। यद्दीदयच्छवस ऋतप्रजात तदस्मासु द्रविणं धेहि चित्रम्॥ ॐ ऊद्ध्र्व ऽऊषु ण०॥ ॐ आयङ्गौः०॥ ॐ यतोयतः०॥

षोडश-विश्वकर्मा—ॐ विश्वकर्मन् हविषा वर्धनेन त्रातारमिन्द्रमकृणोरवध्यम्। तस्मै विशः समनमन्त पूर्वीरयमुग्रो विहव्यो यथासत्॥ ॐ ऊद्ध्र्व ऽऊषु ण०॥ ॐ आयङ्गौः०॥ ॐ यतोयतः०॥

---

## आहुतिविषये विशेषविचार

**आहुति शब्द का अर्थ**—इस संसार में आहुति शब्द ही प्रचलित है। देवताओं के उद्देश्य से वेदमन्त्रोच्चारणपूर्वक अग्नि में एक बार हविर्द्रव्य का जितना अंश स्वाहा कहकर समर्पित किया जाय, उसे आहुति कहते हैं।

**आहुति के प्रक्षेप का समय**—ॐकार से पवित्र तथा स्वाहान्त मन्त्र से स्वाहा के अवसान में मन्त्र एवं देवता का ध्यान करते हुए विद्वान् अग्निकुण्ड में आहुति प्रदान करें। होता को स्वाहा के अन्त में हवन करना चाहिए। मन्त्र के अन्त में स्वाहा न करें और न ही हविष् का हवन करें। स्वाहाकार से अग्नि में हवन करके तदुपरान्त मन्त्र को समाप्त करें।

**आहुति देने का विचार**—हाथ में पवित्री और जल लेकर कर्ता अग्नि की प्रदक्षिणा करे। हव्यवाहन जल को देखकर डर जाता है और हवनकर्ता के सम्मुख हो जाता है, इसलिए सामने होम करना चाहिए।

**होम शब्द का अर्थ**—जिस कर्म विशेष में बैठकर स्वाहाकारपूर्वक हविर्द्रव्य का त्याग किया जाय, उसे कात्यायनश्रौसूत्र ने होम शब्द की संज्ञा से विभूषित किया है।

**हवन के मन्त्र का विचार**—जो होम जिस देवता के उद्देश्य से हो, उसका उसी के मन्त्र से हवन करना चाहिए।

**हवन करने की विधि**—सीधे हाथ से अँगूठे के अग्रभाग से हविर्द्रव्य को दबाकर हाथ की अंगुलियों को सटाकर मौन होकर हवन करना चाहिए।

**प्रज्वलित अग्नि में हवन**—जो मनुष्य तेजहीन अग्नि और अंगारहीन अग्नि में आहुति देता है। वह मन्दाग्नि इत्यादि रोगों से दुःखी व दरिद्रता को प्राप्त होता है। इसलिए प्रज्वलित अग्नि में हवन करना चाहिए।

जब अग्नि भलीभाँति प्रज्वलित हो जाय और उसमें ज्वाला उठने लगे, तब उसमें घृत और हवन-सामग्री आदि की आहुतियाँ श्रद्धापूर्वक देनी चाहिए।

**अग्नि में हवनार्थ स्थान का विचार**—समस्त कार्यों की सिद्धि के लिए अग्नि की जिह्वा में हवन करना चाहिए। श्रेष्ठ आचार्य चक्षु (नेत्र), कर्ण, नासिका, सिर आदि की पहचान कर हवन करे। यदि अग्नि के कान में हवन किया जाय, तो व्याधि का भय होता है। नासिका में हवन करें, तो महान् दुःख होता है। नेत्रों में हवन करें, तो विनाश होता है। केशों में यदि हवन करें, तो दरिद्रता का वास होता है। इसलिए अपना सुख चाहनेवाले को जिह्वाओं में ही हवन करना चाहिए। जहाँ काष्ठ है, वहाँ अग्नि के कान कहे गये हैं। जहाँ धुआँ है, वहाँ अग्नि की

नासिका कही गई है। जहाँ अग्नि कम जलती है, वहाँ अग्नि के नेत्र कहे गये हैं। जहाँ भस्म है, वहाँ अग्नि का सिर कहा गया है और जहाँ अग्नि ज्वालायुक्त है, वहाँ अग्नि की जिह्वा कही गई है।

**स्वाहा के साथ आहुति न देने पर कर्तव्य**—स्वाहा के साथ जो आहुति न देकर स्वाहा के पूर्व या पश्चात् में आहुति देते हैं, उन्हें नि:सन्देह दोष होता है। उस दोष के परिहार के लिए 'ॐ मनो जूति:०' इस मन्त्र से आहुति देनी चाहिए।

**हवनादि में विनियोग का विचार**—प्रात:काल पूजा के समय में, होम के समय में, जप के समय में या समस्त कर्मों में विनियोग अलग-अलग करना चाहिए।

**आहुति की अनुक्त संख्या में निर्णय**—जिस कार्य के लिए आहुति की संख्या का निर्देश न किया गया हो, वहाँ एक सौ आठ या अट्ठाइस अथवा आठ बार यथाशक्ति आहुति देनी चाहिए।

**हवन के लिए समय का विचार**—सूर्योदय हो जाने पर और सूर्योदय होने के पूर्व तथा नक्षत्र सूर्यादि के अदर्शन काल में भी हवन करना चाहिए। ऐसा वेद का वचन है। जब तक आकाश में चारो ओर तारे भलीभाँति नहीं जगमगाते और संध्या की लालिमा नहीं हटती, तब तक सायंकाल का हवन करना चाहिए। सूर्य के अन्तरित होने पर सन्ध्याकाल का हवन करना चाहिए। इस प्रकार हवन करनेवाले का हवन नष्ट नहीं होता है।

**हवनमुद्रा के भेद**—होम में मृगी, हंसी और सूकरी यह तीन प्रकार की मुद्रा कही गई है। मुद्रा के बिना किया हुआ सब हवन निष्फल होता है। शान्तिकर्म में मृगीमुद्रा, पौष्टिककर्म में हंसीमुद्रा तथा मारणात्मककर्म में सूकरीमुद्रा से होम करना चाहिए। होम में मृगी, हंसी और सूकरी यह तीन प्रकार की मुद्रा कही गई है। यज्ञ और शान्तिक कल्याण कार्यों में मृगी मुद्रा से हवन करना चाहिए तथा हंसी एवं अभिचारादि कृत्यों में सूकरी मुद्रा से हवन कार्य करना चाहिए। आहुति के प्रदान में तीन मुद्राएँ कही गई हैं—मृगी, हंसी और सूकरी। हाथ के संकोच से सूकरीमुद्रा होती है। कनिष्ठिका अंगुली हटा देने से हंसीमुद्रा होती है। कनिष्ठिका और तर्जनीरहित जो मुद्रा है, उसे शास्त्रकारों ने मृगीमुद्रा कहा है। सभी शान्तिककर्मों में मृगी और हंसी दोनों मुद्राएँ शुभ हैं। समस्त आभिचारिककर्मों में सूकरीमुद्रा प्रशस्त कही गई है। यज्ञ में और समस्त शान्तिकर्म में मृगी और हंसीमुद्रा ही करनी चाहिए।

**होममुद्रा का लक्षण**—हाथ के संकोच से सूकरीमुद्रा, कनिष्ठिका अंगुली हटा देने से हंसीमुद्रा और कनिष्ठिका और तर्जनीरहित मृगीमुद्रा कहलाती हैं।

**हवन में स्रुवा के धारण का क्रम**—कनिष्ठिका अंगुली के नाप से चौबीस अंगुल का स्रुव होता है। उसके आगे के चार अंगुल तथा पीछे मूल की ओर सोलह अंगुल छोड़कर चार अंगुल का उसका जो मध्य भाग शेष रहता है, उसे शंखमुद्रा से पकड़ें। स्रुवे के मूल के दर्शन से यजमान की हानि होती है। इसलिए होमकाल में स्रुव के मूल को भलीभाँति छिपाये रक्खें। होमादिकर्म में यदि स्रुवा अगले भाग में पकड़ा जाय, तो धन का नाश होता है। यदि बीच में पकड़ा जाय, तो मृतसन्तान होती है और यदि पिछले भाग में पकड़ा जाय, तो होता की मृत्यु होती है। स्रुव को अगले भाग में पकड़नें से हवनकर्ता की स्त्री को वैधव्य होता है। मध्य में पकड़ने से सन्तान का नाश होता है और मूल भाग में पकड़ने से होता की मृत्यु होती है। इसलिंए अपना शुभ चाहनेवाले को स्रुव के अगले भाग का मध्य और पिछले भाग का जो मध्य है, उस स्थान से स्रुवा को धारण करें। ऐसा जो करता है, वह दीर्घायु और आरोग्यता को प्राप्त करता है। शास्त्रोक्त दृष्टिकोण से स्रुव को मध्य भाग की ओर चार अंगुल छोड़कर, पंचम भाग को शंख की मुद्रा से पकड़ना चाहिए। स्रुव के पञ्चम भाग में ब्रह्मा निवास करते हैं, जो कि संतति की वृद्धि करते हैं, इसलिए स्रुव का पञ्चम भाग उत्तम कहा गया है। स्रुव का पाँच भाग करने पर उसका जो दूसरा भाग निकले, वहीं से स्रुवा को पकड़कर हवन करना चाहिए।

**स्रुव में रहनेवाले देवताओं के नाम**—अग्नि, चन्द्रमा, सूर्य, रुद्र, ब्रह्मा और यम ये छः देवता स्रुव में सर्वदा निवास करते हैं।

**स्रुव के भेद और उनका विभिन्न फल**—स्रुवा स्वर्ण का, रजत का, ताम्र का, ताँबे का और खैर का होता है। सोने का स्रुवा ऐश्वर्यसिद्धि के लिए, चाँदी का स्रुवा कीर्तिवृद्धि के लिए, ताँबे का स्रुवा शान्तिकारी और खैर का स्रुवा धनवर्द्धक कहा गया है।

**स्रुव की उपयोगिता का विचार**—जहाँ पर हवनपात्र का निर्देश न हो, वहाँ पर यदि तरल द्रव्य से हवन करना हो, तो हवनपात्र को ही स्रुवा कहा गया है। यदि हवनीय द्रव्य तरल पदार्थ न हो तो हाथ से ही हवन होता है। ऐसी जगह स्रवे का प्रयोग नहीं होता है।

**स्रुव के धारण का विभिन्न फल**—स्रुव के अग्नि के स्थान को पकड़ने से ताप, चन्द्रमा के स्थान को पकड़ने से क्लेश, सूर्य के स्थान को पकड़ने से पशुओं का नाश, शिव के स्थान को पकड़ने से अतिभयंकर भय, ब्रह्मा के स्थान को पकड़ने से सन्तति की वृद्धि और यम के स्थान को पकड़ने से मृत्यु होती है।

---

जय शिव शशिधारी, प्रभु जय शिव शशिधारी।
रुद्र-यज्ञ! सुखकारी, जन-मन-अघ-हारी॥
जय शिव शशिधारी, प्रभु जय शिव शशिधारी।
तुम हो सबके स्वामी, पाप-ताप-हारी। प्रभु, पाप-ताप-हारी।
नित नव सौख्य-विधाता, जटा-गङ्ग-धारी॥
जय शिव शशिधारी, प्रभु जय शिव शशिधारी।
प्रलयङ्कर शङ्कर हो, भय हरते भारी। प्रभु, भय हरते भारी।
इन्द्रादिक देवों के दुःख-द्वन्द्व-हारी॥
जय शिव शशिधारी, प्रभु जय शिव शशिधारी।
चन्द्रभाल हो प्रभवर! विश्व-ताप हरते। प्रभु, विश्व-ताप हरते।
रोग-शोक हर सबके, हर! मङ्गल करते॥
जय शिव शशिधारी, प्रभु जय शिव शशिधारी।
रूप, सौख्य, पशु, धन, जन, स्वर्ग-मोक्ष-दाता। प्रभु स्वर्ग-मोक्ष-दाता।
आशुतोष! तुम सन्तत हो जन के त्राता॥
जय शिव शशिधारी, प्रभु जय शिव शशिधारी।
मृत्युञ्जय! निज जन के मृत्यु-पाश-हर्ता। प्रभु, मृत्यु-पाश-हर्ता।
निखिल ज्ञान के आकर, सुख-सम्पति भर्ता॥
जय शिव शशिधारी, प्रभु जय शिव शशिधारी।
यज्ञरूप घर सबका हित करते स्वामी। प्रभु, हित करते स्वामी।
भूतनाथ होकर भी हो अन्तर्यामी॥
जय शिव शशिधारी, प्रभु जय शिव शशिधारी।
श्रद्धा-भक्ति सहित जो जन-सेवा करते। प्रभु, जन-सेवा करते।
रुद्रदेव सदा ही सुख उनमें भरते॥
जय शिव शशिधारी, प्रभु जय शिव शशिधारी।
''विष्णु-यज्ञ'' की आरति, जो मन से गाते। प्रभु, जो मन से गाते।
रुद्रदेव सदा ही उनके घर आते॥
जय शिव शशिधारी, प्रभु जय शिव शशिधारी॥

---

# विष्णुयज्ञ की आरती

जय यज्ञेश हरे, प्रभु जय यज्ञेश हरे।
सेवक-जन के सङ्कट निशि-दिन दूर करे॥
जय यज्ञेश हरे, प्रभु जय यज्ञेश हरे।
देवों के सुख-कारण नाना रूप धरे। प्रभु, नाना रूप धरे।
मत्स्य तथा कच्छप वन, जन-परिताप हरे॥
जय यज्ञेश हरे, प्रभु जय यज्ञेश हरे।
तुम हो जग-उत्पादक, पालक, संहर्ता। प्रभु, पालक संहर्ता।
सब उर-अन्तर्यामी, सिन्धु-सुता-भर्ता॥
जय यज्ञेश हरे, प्रभु जय यज्ञेश हरे।
आदिदेव हो, सबके बन्धु पिता माता। प्रभु, बन्धु पिता माता।
सुखमय-जीवन साधन, अन्न द्रविण-दाता॥
जय यज्ञेश हरे, प्रभु जय यज्ञेश हरे।
ऋग, यजु, साम सदा ही, तुम्हरे गुण गाते। प्रभु तुम्हरे गुण गाते।
ऋषि-मुनि ध्यान-निरत हो, सौख्य सुधा पाते॥
जय यज्ञेश हरे, प्रभु जय यज्ञेश हरे।
कमलापति होकर भी, वामन बन आते। प्रभु, वामन बन आते।
बलि को छलने के हित, वेद-मन्त्र गाते॥
जय यज्ञेश हरे, प्रभु जय यज्ञेश हरे।
सौम्य-प्रजा, पशु, धन-जन सब तुमसे पाते। प्रभु, सब तुमसे पाते।
लौकिक और अलौकिक सब सुख घर आते॥
जय यज्ञेश हरे, प्रभु जय यज्ञेश हरे।
श्रद्धा-भक्ति-सहित जो जन-सेवा करते। प्रभु, जन-सेवा करते।
विष्णुदेव सदा ही सुख उनमें भरते॥
जय यज्ञेश हरे, प्रभु जय यज्ञेश हरे।
"विष्णु-यज्ञ" की आरति, जो मन से गाते। प्रभु, जो मन से गाते।
विष्णुदेव सदा ही उनके घर आते॥
जय यज्ञेश हरे, प्रभु जय यज्ञेश हरे॥

---

## लक्ष्मीयज्ञ की आरती

ॐ जय लक्ष्मी माता, मैया जय लक्ष्मी माता।
तुमको निशिदिन सेवत हर-विष्णू-धाता॥
ॐ जय लक्ष्मी माता, मैया जय लक्ष्मी माता।
उमा, रमा, ब्रह्माणी तुम ही जग-माता।
सूर्य-चन्द्रमा ध्यावत, नारद ऋषि गाता॥
ॐ जय लक्ष्मी माता, मैया जय लक्ष्मी माता।
दुर्गारूप निरञ्जनि, सुख-सम्पति-दाता।
जो कोई तुमको ध्यावत, ऋद्धि-सिद्धि धन पाता॥
ॐ जय लक्ष्मी माता, मैया जय लक्ष्मी माता।
तुम पाताल निवासिनि, तुम ही शुभ-दाता।
कर्म-प्रभाव-प्रकाशिनि, भवनिधि की त्राता॥
ॐ जय लक्ष्मी माता, मैया जय लक्ष्मी माता।
जिस घर तुम रहती, तहँ, सब सद्‌गुण आता।
सब संभव हो जाता, मन नहिं घबराता॥
ॐ जय लक्ष्मी माता, मैया जय लक्ष्मी माता।
तुम विन यज्ञ न होते, वस्त्र न हो राता।
खान-पान का वैभव सब तुमसे आता॥
ॐ जय लक्ष्मी माता, मैया जय लक्ष्मी माता।
शुभ-गुण-मन्दिर सुन्दर क्षीरोदधि-जाता।
रत्न चतुर्दश तुम विन कोई नहिं पाता॥
ॐ जय लक्ष्मी माता, मैया जय लक्ष्मी माता।
आरति लक्ष्मीजी की, जो कोई नर गाता।
उर आनन्द समाता, पाप उतर जाता॥
ॐ जय लक्ष्मी माता, मैया जय लक्ष्मी माता॥

---

## गणेशयज्ञ की आरती

जय गणेश, जय गणेश, जय गणेश देवा।
माता जाकी पार्वती, पिता महादेवा॥
जय गणेश, जय गणेश, जय गणेश देवा।
एकदन्त दयावन्त, चार भुजा धारी।
मस्तक पर सिन्दूर सोहे, मूसे की सवारी॥
जय गणेश, जय गणेश, जय गणेश देवा।
अन्धन को आँख देत, कोढ़िन को काया।
बाँझन को पुत्र देत, निर्धन को माया॥
जय गणेश, जय गणेश, जय गणेश देवा।
हार चढ़ै, फूल चढ़ै और चढ़ै मेवा।
लड्डुवन की भोग लगे, सन्त करें सेवा॥
जय गणेश, जय गणेश, जय गणेश देवा।
माता जाकी पार्वती, पिता महादेवा॥

---

## श्रीरामयज्ञ की आरती

जगमग जगमग जोत जली है। राम आरती होन लगी है॥
भक्ति का दीपक प्रेम की बाती। आरति संत करें दिन राती॥
आनन्द की सरिता उभरी है। जगमग जगमग जोत जली है॥
कनक सिंहासन सिया समेता। बैठ हिं राम होई चित चेता॥
वाम भाग में जनक लली हैं। जगमग जगमग जोत जली है॥
आरति हनुमत के मन भावे। राम कथा नित शंकर गावे॥
सन्तो की ये भीड़ लगी है। जगमग जगमग जोत जली है॥
कर्पूरगौरं करुणावतारं संसारसारं भुजगेन्द्रहारम्।
सदा वसन्तं हृदयारविन्दे भवं भवानीसहितं नमामि॥

---

# स्मार्तयज्ञहवनसामग्री

### रुद्रयाग

तिल ६ मन
चावल ३ मन
यव १।। मन
चीनी १ मन
घृत २ मन
कमलगट्टा १ सेर
चन्दन का चूरा २ सेर
गुग्गुल १ सेर
पञ्चमेवा १ सेर
भोजपत्र २ पाव
आम की लकड़ी २० मन

### महारुद्रयाग

तिल १५ मन
चावल ७॥ मन
यव ३॥ मन
चीनी १॥ मन
घृत ३ मन
कमलगट्टा २ सेर
चन्दन का चूरा २ सेर
गुग्गुल १ सेर
पञ्चमेवा १ सेर
भोजपत्र २ पाव
आम की लकड़ी २५ मन

### अतिरुद्रयाग

तिल ३० मन
चावल १५ मन
यव ७।। मन
चीनी ३ मन
घृत ५ मन
कमलगट्टा ४ सेर
चन्दन का चूरा ५ सेर
गुग्गुल ३ सेर
पंचमेवा ४ सेर
भोजपत्र १ सेर
आम की लकड़ी ४० मन

### विष्णुयाग

तिल ६ मन
चावल ३ मन
यव १।। मन
चीनी १ मन
घृत २ मन
कमलगट्टा १ सेर
चन्दन का चूरा २ सेर
गुग्गुल १ सेर
पंचमेवा १ सेर
भोजपत्र २ पाव
आम की लकड़ी २० मन

### महाविष्णुयाग

तिल १२ मन
चावल ६ मन
यव ३ मन
चीनी १।। मन
घृत ३ मन
कमलगट्टा २ सेर
चन्दन का चूर १ सेर
गुग्गुल १ सेर
पंचमेवा २ सेर
भोजपत्र २ पाव
आम की लकड़ी २५ मन

### अतिविष्णुयाग

तिल ३० मन
चावल १५ मन
यव ७।। मन
चीनी ३ मन
घृत ५ मन
कमलगट्टा ४ सेर
चन्दन का चूरा ५ सेर
गुग्गुल ३ सेर
पंचमेवा ४ सेर
भोजपत्र १ सेर
आम की लकड़ी ४० मन

### हनुमद्याग

तिल ३ मन
चावल १॥ मन
यव ३० सेर
चीनी १५ सेर
घृत १ टीन
कमलगट्टा १ सेर
चन्दन का चूरा २ सेर
पंचमेवा १ सेर
भोजपत्र २ पाव
गुग्गुल १ सेर
आम की लकड़ी २० मन

### सूर्ययज्ञ

तिल ६ मन
चावल ३ मन
यव १॥ मन
चीनी १ मन
घृत २ टीन
पंचमेवा १ सेर
चन्दन का चूरा २ सेर
कमलगट्टा १ सेर
भोजपत्र २ पाव
गुग्गुल १ सेर
आम की लकड़ी २० मन

### दुर्गायज्ञ

तिल ८ मन
चावल ४ मन
यव २ मन
चीनी १ मन
घृत २ टीन
पंचमेवा १ सेर
चन्दन का चूरा २ सेर
कमलगट्टा १ सेर
भोजपत्र २ पाव
गुग्गुल १ सेर
आम की लकड़ी २० मन

**लक्ष्मीयाग**

तिल ८ मन
चावल ४ मन
यव २ मन
चीनी १ मन
घृत २ टीन
पंचमेवा १ सेर
चन्दन का चूरा २ सेर
कमलगट्टा १ सेर
भोजपत्र २ पाव
गुग्गुल १ सेर
आम की लकड़ी २० मन

**गायत्रीमहायज्ञ**

तिल ३० मन
चावल १५ मन
यव ७।। मन
चीनी ४ मन
घृत २ टीन
पंचमेवा २।। सेर
चन्दन का चूरा ५ सेर
कमलगट्टा २।। सेर
भोजपत्र १ सेर
गुग्गुल २।। सेर
आम की लकड़ी ३० मन

**गणेशयज्ञ**

तिल ११ मन
चावल ५।। मन
यव २।।। मन
चीनी १। मन
घृत २ टीन
पंचमेवा १ सेर
चन्दन का चूर २ सेर
कमलगट्टा १ सेर
भोजपत्र २ पाव
गुग्गुल १ सेर
आम की लकड़ी २५ मन

**लक्ष्मीनारायणयज्ञ**

तिल ११ मन
चावल ५।। मन
यव २।। मन
चीनी १ मन
घृत २ टीन
पंचमेवा १ सेर
चन्दन का चूरा २ सेर
कमलगट्टा १ सेर
भोजपत्र २ पाव
गुग्गुल १ सेर
आम की लकड़ी २० मन

**नवग्रहमहायज्ञ**

तिल ७ मन
चावल ३।। मन
यव १।। मन
चीनी ३० सेर
घृत २ टीन
पंचमेवा १ सेर
चन्दन का चूरा २ सेर
कमलगट्टा १ सेर
भोजपत्र २ पाव
गुग्गुल १ सेर
आम की लकड़ी २० मन

**विश्वशान्तिमहायज्ञ**

तिल ८ मन
चावल ४ मन
यव २ मन
चीनी १ मन
घृत २ टीन
पंचमेवा १ सेर
चन्दन का चूरा २ सेर
कमलगट्टा १ सेर
भोजपत्र २ पाव
गुग्गुल १ सेर
आम की लकड़ी २० मन

---

# स्मार्तयज्ञ-सामग्री

रोली एक पाव, मौली एक बड़ी लच्छी, अबीर (गुलाब), बुक्का (अभ्रक), धूपबत्ती पाँच पैकेट, केसर छह मासा, कर्पूर चार तोला, सिन्दूर दो तोला, पीसी हलदी एक पाव, यज्ञोपवीत पचास, रूई एक पाव, चावल पाँच किलो, पान पचास प्रतिदिन, सुपारी पाँच किलो, विविध मिष्ठान्न प्रतिदिन, ऋतुफल एक दर्जन प्रतिदिन, बतासा डेढ़ किलो, पंचमेवा डेढ़ किलो, मिश्री डेढ़ किलो, छोटी इलायची दो तोला, जावित्री दो तोला, लवंग दो तोला, जागफल पन्द्रह, अतर की शीशी एक, गुलाबजल की शीशी एक, कस्तूरी की शीशी एक, शक्कर एक पाव प्रतिदिन, दूध आधा लीटर प्रतिदिन, दही एक पाव प्रतिदिन, गो घृत दो टिन, शहद एक पाव, गाय का गोबर, गोमूत्र, पीली सरसों, कच्चा सूत एक बड़ी लच्छी

पुष्पमाला एक दर्जन, पुष्प फुटकर, दूर्वा, तुलसीपत्र, सुगन्धित पुष्पों की माला प्रतिदिन, कुशा, गंगाजल प्रतिदिन, नारियल जटादार पच्चीस, गिरि के गोले ग्यारह, चन्दन का मुट्ठा, हरसा एक, रुद्राक्ष की माला एक, लाल रंग, हरा रंग, पीला रंग, काला रंग दो-दो रुपये का, पंचरत्न की पुड़िया सात।

**पंचपल्लव**—आम्रपत्र, गूलरपत्र, पाकरपत्र वटपत्र, पीपलपत्र।

**सप्तमृत्तिका**—हाथी के स्थान की मिट्टी, घोड़े के स्थान की मिट्टी, बिल (दीमक) की मिट्टी, नदी संगम की मिट्टी, तालाब की मिट्टी, राजद्वार (चतुष्पथ) की मिट्टी, गोशाला की मिट्टी।

**सप्तधान्य**—यव, गेहूँ, धान, चना, तिल डेढ़-डेढ़ किलो, ककुनी एक पाव, सावाँ आधा किलो।

**सर्वौषधि**—५ रुपये का मुरा, ५ रुपये का जटामासी, ५ रुपये का वच, ५ रुपये का कूट, ५ रुपये का शिलाजीत, ५ रुपये का आंवाहलदी और दारूहलदी, ५ रुपये का सठी (कचूर), ५ रुपये का चंपा, ५ रुपये का नागरमोथा।

**नवग्रहकाष्ठ**—मदार की लकड़ी १०८, पलाश की लकड़ी १०८, खैर की लकड़ी १०८, अपामार्ग की लकड़ी १०८, पीपल की लकड़ी १०८, गूलर की लकड़ी १०८, शमी की लकड़ी १०८, दूर्वा १०८, कुशा १०८।

मृगचर्म १, कम्बल १, सूत की डोरी १० हाथ की, लोहे की कटिया ४, ताँबे का तार २५ हाथ, काष्ठ की चौकी २, काष्ठ का पीढ़ा ४, काला उड़द १॥ सेर।

**यज्ञपात्र**— प्रणीता, प्रोक्षणी, स्रुवा, स्रुचि, स्फय, वसोर्धारा, अरणी-मन्था।

प्रधान कलश १, वास्तुकलश ताम्र का १, क्षेत्रपाल कलश ताम्र का १, योगिनीकलश ताम्र का ३, रुद्रकलश ताम्र का १, प्रवेशकलश ताम्र का १, कलश ताम्र के १८, पूर्णपात्र १, प्रधानकुण्ड का कलश ताम्र का १, आज्यस्थाली बड़ी १, चरुस्थाली १, अभिषेकपात्र १, कांसे की थाली १, कलछुल १, सड़सी १, छायापात्र कांसे का २, कटोरी पूजन के लिए ११, बाल्टी १, गंगासागर १।

**देवताओं को चढ़ाने के वस्त्र**—भगवान के लिए रेशमी पीताम्वर एक, रेशमी जनानी साड़ी एक, कब्जा जनाना एक, रेशमी चुंदड़ी एक, सौभाग्य पिटारी एक, शृंङ्गारदान एक, दुशाला अथवा ऊनी चादर एक, धोती पन्द्रह या ग्यारह, दुपट्टा पन्द्रह अथवा ग्यारह, अँगोछा पन्द्रह अथवा ग्यारह।

**ध्वजा-पताका तथा वेदी के लिये वस्त्र**

सफेद कपड़ा पचीस मीटर

लाल कपड़ा पन्द्रह मीटर

हरा कपड़ा पन्द्रह मीटर

काला कपड़ा पन्द्रह मीटर

पीला कपड़ा पन्द्रह मीटर

चंदवा पचरंगा बड़ा एक

मण्डपाच्छादनार्थ वस्त्र सफेद थान दो।

प्रधान देवता की सुवर्ण प्रतिमा, वास्तुकी प्रतिमा सुवर्ण की छह, क्षेत्रपाल, योगिनी, नवग्रह की प्रतिमा सुवर्ण की, स्वर्ण की शलाका एक, स्वर्ण की जिह्वा एक, सुवर्ण खण्ड इक्यावन; चाँदी का सिंहासन एक, चाँदी

का छत्र एक, चाँदी का चंवर एक, चाँदी के सभी भोजन पात्र, चाँदी का पंचपात्र एक, चाँदी की धूपदानी एक, चाँदी की आरतीदानी एक, चाँदी का चौकोरपत्र एक।

**आचार्यवरण-सामग्री—**
पीताम्बर रेशमी एक, दुशाला एक, सिल्क रेशमी एक, एक स्वर्ण की अंगूठी, अंगोछा एक, लोटा एल़, गिलास एक, पंचपात्र एक, आचमनी एक, अर्घा एक, तष्टा एक, रुद्राक्ष की माला एक, ऊनी आसन एक, गोमुखी माला एक, खड़ाऊँ-एक, यज्ञोपवीत एक।

**ब्राह्मणों की वरण-सामग्री—**
धोती रेशमी तथा सूती, डुपट्टा ऊनी, रेशमी अथवा सूती, अंगोछा एक, लोटा एक, गिलास एक, पंचपात्र एक, आचमनी एक, गोमुखीमाला एक, खड़ाऊँ एक, यज्ञोपवीत एक, आसन एक (जितने ब्राह्मणों का वरण किया जाय उन सभी को उपरोक्त सामग्री देनी चाहिए)।

**शय्यादानसामग्री—**
पलंग नेवार का एक, दरी एक, गद्दा एक, चांदनी एक, चदरा एक, सुजनी एक, रजाई एक, कम्वल एक, तकिया एक, धोती एक, दुशाला एक, पीताम्वर एक, भोजन के सभी पात्र, सौभाग्य-पिटारी एक, शृंगारदान एक, गीता की पुस्तक एक, वेद और पुराण की पुस्तकें, घृत टीन एक, सौभाग्यपिटारी एक, स्वर्ण के आभूषण (शक्ति के अनुसार)।

---



प्रकाशक
**श्री ठाकुर प्रसाद पुस्तक भण्डार**
कचौड़ीगली, वाराणसी-१